# श्रीराम वन गमन स्थल



शोधकर्त्ता -डा० राम अवतार शर्मा

# श्री राम वन गमन स्थल

आदरणीय श्री भूषण लाल जी राजदान एवं
डॉ. उषा राजदान जी को सादर समर्पित।

[signature]
20-3-2002


*शोधकर्ता :*

**डॉ० राम अवतार**



*प्रकाशक :*

**श्री राम सांस्कृतिक शोध संस्थान न्यास**

ग्राम–खजूरी खास, पोस्ट–गोकुलपुरी, दिल्ली–110 094

दूरभाष : 2264579





*मुद्रक :*

**मातृभूमि**, ए–31, फ्लैटिड फैक्ट्री कॉम्पलेक्स

झण्डेवाला, नई दिल्ली–110 055

दूरभाष : 3616048, 3619068

# प्रस्तावना

बचपन में श्रीराम वनवास मार्ग देखने का संकल्प किया था। आदि कवि वाल्मीकि तथा गोस्वामी तुलसीदास ने अद्‌भुत चित्रण किया है तो भी मार्ग संबंधी दिशा-निर्देश से जिज्ञासा शांत नहीं होती थी। कल्पना करता था "श्रीराम कैसे चले होंगे, कहां ठहरते होंगे, सर्दी, गर्मी, वर्षा तथा जीवों से कैसे रक्षा करते होंगे; राजकुमारी कोमलांगी मां सीता कठोर, तपती, ठिठुरती, जमीन पर कैसे चलती होंगी? पथरीली जमीन उनके पैर लहुलुहान कर देती होगी।

जब मां, ताई, चाची, भाभी बहनें गीत गातीं–

***राम और लछमन दोनू भाई दोनू बनको जांय, हे कोई राम मिले भगवान।***<br>
***एक बन चाले दो बन चाले तीजे लग आई प्यास, हे कोई राम मिले भगवान।***<br>
***सीता के तप त उठी बदरिया बरसे मूसलधार, हे कोई राम मिले भगवान।***<br>
***भर गई जोहड़ी भर गए जोहड़ भर गये समुंद तालाब, हे कोई राम मिले भगवान।***<br>
***भर भर लोटे लछमन लावे पीओ बिरज की ओट, हे कोई राम मिले भगवान।***

गीत सुनकर बहुत रोता था। आज भी यदि याद आती है तो मन के भाव आंखों से टपकने लगते हैं। तब बहुत सोचता था किन्तु कोई राह नहीं सूझती थी।

युवा हुआ, दिल्ली आया, विवाह के बाद गृहस्थी की चक्की में विस्मरण हो गया। किन्तु रामायण पाठ नहीं छूटा। एक दिन श्रीराम कृपा से पुराना संकल्प दोहराया। संतों महंतों, विद्वानों के दर्शन किये, पुस्तकालयों की खाक छानी किन्तु मार्ग नहीं मिला। सोचा स्वयं भ्रमण करूं किन्तु समस्या आई अवकाश व धन व्यवस्था की। वहीं मानव संसाधन विकास मंत्रालय ने "वनवासी राम और लोक संस्कृति" परियोजना स्वीकार कर जहां धन की समस्या का समाधान किया वहीं आयकर विभाग ने २ वर्ष का अध्ययनार्थ अवकाश स्वीकार कर बहुत राहत दी। ईश्वर कितने दयालु हैं, मुझे मेरी अपेक्षा से अधिक मिल गया था यह बात तो अब समझ में आ रही है कि २ वर्ष नहीं इसके लिये तो दो जीवन भी अपर्याप्त रहेंगे।

मैं कार्य में तन्मय होकर लग गया। विद्वानों से भेंट, आशा-निराशा में तैरता-डूबता रहा। कोई काल्पनिक बताता तो कोई वास्तविक, कोई मर्यादा पुरुषोत्तम, कोई विष्णु अवतार, कोई परब्रह्म तो कोई केवल राजकुमार बताता। काल गणना में ३००० वर्ष से १०,००० वर्ष की गणना आयी। शास्त्रों में ६,८४,००० वर्ष बताये तो मुस्लिम विद्वान हयातुउल्लाह चतुर्वेदी ने २३ लाख वर्ष पुरानी घटना बतायी।

क्षेत्र की दृष्टि से भी विद्वानों में मतभेद रहा। श्रीराम की वन यात्रा महाराष्ट्र, आन्ध्र प्रदेश, उड़ीसा तक बतायी गयी वहीं कुछ ने तो वन यात्रा, जावा, सुमात्रा

इण्डोनेशिया तक पहुंचा दी। घूमता-घूमता मैं श्रीराम की जन्मभूमि अयोध्या आया। वहीं एक कृपालु संत की फटकार रूपी कृपा से मैं सांसारिक आश्रय छोड़ श्रीराम का आश्रय ले स्वयं को उन्हीं को सौंप कर अगम्य, अबूझ यात्रा पर निकल पड़ा।

इस प्रकार की यात्रा से अनुभवहीन था। जहां मार्ग में कई बार प्राण गहरे संकट में पड़े वहीं काल्पनातीत प्यार व सम्मान भी मिला। राजा से लेकर डकैतों तक से भेंट हुई। विराध के मानस पुत्रों का अत्याचार भी सहा। किन्तु मुझे तो मानो जलालपुर के बाबा ने रक्षा कवच दे रखा था वहीं ठाठीघाट के सिद्ध संत मौनी बाबा ने मानो भगवान शिव से मार्ग बताने की संस्तुति कर रखी है।

कुछ विद्वान प्राप्त स्थलों के पुरातात्विक व ऐतिहासिक प्रमाण मांगते हैं। मुझे उन पर हंसी आती है। उनकी समझ में यह आता ही नहीं कि ६,८४,००० वर्ष पुराने प्रमाण मिलना असंभव है। प्रमाण हैं तो केवल लोक विश्वास व जन श्रुतियां जिन्हें न तो मंदिरों की भांति तोड़ा जा सका और न ही इतिहास लेखन की तरह भ्रमपूर्ण बनाया जा सका। इन लोक कथाओं में स्थानीय प्रभाव ने कुछ जोड़ दिया होगा वहीं बहुत से तथ्य लुप्त हो गये होंगे। फिर भी बीज तो बचा ही है। अब यह दायित्व शोधार्थी का है कि "सार सार को गहि लहे थोथे देय उड़ाय"।

यह कोई दावा नहीं कर सकता कि श्रीराम इसी पगडंडी से गये थे। १०–१५ कि.मी. के अंतर का कोई महत्व नहीं। उसी बात को ध्यान में रखते हुए अयोध्याजी से लगभग शरभंग आश्रम तक मार्ग निर्विवाद है। शरभंग आश्रम से सुतीक्षण आश्रम तक तथा वहां से श्रीराम के १० वर्ष तक दण्डक वन में भ्रमण का वर्णन मिलता है। इसी प्रकार अगस्त्य आश्रम से पंचवटी तथा पंचवटी से कबंध आश्रम तक मार्ग भ्रमपूर्ण है। जहां स्थल भी छिटके मिलते हैं। कोड़ी करई से रामेश्वरम् तक का मार्ग निर्विवाद कहा जा सकता है।

वनवास मार्ग निर्धारण में सिंहासनारूढ़ होने के बाद की तीर्थ यात्रा भी भ्रम पैदा करती है। यह तो पता चलता है कि श्रीराम अमुक स्थान पर आये थे। किन्तु वनवास यात्रा में अथवा तीर्थ यात्रा में आये यह भ्रम बना रहता है। वनवास मार्ग निर्धारण में नदियों का बहुत योगदान हो सकता है। वाल्मीकि रामायण में तमसा (टोंस), वेदश्रुति, (विसूही) गोमती, स्पंदिका (सई), बालुकिनी (बाकुलाही), वद्रथी (सरकनी), गंगाजी, यमुनाजी, मंदाकिनी, तुंगभद्रा, गोदावरी आदि नदियों का नाम आया है। उन्होंने महानदी, शबरी तथा कावेरी नदियों के किनारे भी यात्रा की थी किन्तु वनयात्रा में इनका वर्णन नहीं है। ये नदियां मार्ग निर्धारण में बहुत उपयोगी रही हैं।

भारत माता के परम् वैभव के लिए भारतीय संस्कृति का संरक्षण, ज्ञानवर्धन व प्रसार अति आवश्यक है। श्रीराम वनगमन स्थलों के प्रकाश में आने से इनमें सहायता

मिलेगी। इसके लिये मानचित्रों का सहारा लिया है। मानचित्र दिवारों पर टांगने वाली शैली के बनाये गये हैं। इन सभी स्थलों पर एक घन्टे की वीडियो फिल्म तैयार की गयी है जो न्यास के पास उपलब्ध है। योजना के अनुसार सन् २००१ के अंत तक इस विषय पर विस्तृत ग्रंथ जिसमें सभी स्थलों के चित्र होंगे, प्रकाशित हो सकेगा। ये सभी साधन जनता तक पहुंचे यही कामना है।

शोध कार्य के महत्व तथा व्यापकता को देखते हुए यह तो समुद्र में बूंद के समान है। श्रीराम कृपा, सज्जनों के सहयोग तथा संतों के आशीर्वाद से एक ढांचा मात्र बनाने का प्रयास किया है। अभी तो अनेक स्थलों की खोज तथा फिर प्रत्येक स्थल पर गहन शोध कार्य अपेक्षित है। सुधी पाठकों से प्रार्थना है कि नये स्थलों की सूचना भिजवायें तथा पत्र द्वारा सूचित कर मुझे मेरी भूलें सुधारने का अवसर प्रदान करें। भावी पीढ़ी से अनुरोध है कि प्रत्येक स्थल पर शोध कार्य करे जिससे अनेक नये तथ्य उद्घाटित होंगे। इससे पुरातत्व, इतिहास, पर्यटन, वास्तु शास्त्र, प्राचीन मार्ग आदि अनेक क्षेत्रों में शोध के नये-नये अवसर आयेंगे।

इस प्रयास में उच्चारण तथा वर्तनी की भूलें रही होगी। मराठी, तेलुगु, कन्नड़ तमिल तथा अनेक बोलियों का मुझे ज्ञान नहीं है। इनके लिए मैं दूसरों पर आश्रित रहा हूं। उन्होंने तो मुझे ठीक ही बताया होगा मैंने ही समझने में भूल की होगी। इस पुस्तक से यदि प्रेरणा मिले तो श्रीराम कृपा व संतों का आशीर्वचन होगा तथा त्रुटियों के लिये मैं उत्तरदायी हूं।

मार्ग में मिले संतों व श्रीराम को प्रणाम करता हुआ मैं उन सभी भाई बहनों का आभार व्यक्त करता हूं जिनकी कृपा से ये यात्राएं सम्पन्न हो सकीं। मैं श्रीराम सांस्कृतिक शोध संस्थान एवं मातृभूमि प्रिंटर्स का भी आभारी हूं जिनकी योजना से यह पुस्तक आप तक पहुंची है। यदि इस पुस्तक से राम भक्तों को नई जानकारी मिले व उन्हें श्रीराम वनवास मार्ग की यात्रा संबंधी प्रेरणा मिले तो मैं स्वयं को धन्य समझूंगा।

***- डॉ० राम अवतार***

# तृतीय संस्करण

लगभग गत १५ वर्षों से श्रीराम वन गमन क्षेत्रों की खोज में जीवन का महत्वपूर्ण अंश लगाकर स्वयं को सौभाग्यशाली अनुभव कर रहा हूं। प्रथम संस्करण में १२४ स्थल, द्वितीय में १२८ स्थल तथा तृतीय संस्करण में १६६ श्रीराम वन गमन स्थलों का विवरण पाठकों तक पहुंचाकर अब कुछ नया करने की इच्छा बलवती हो रही है। इसका अर्थ यह कदापि नहीं है कि मैंने यह प्रयास छोड़ दिया है। जब भी अवसर मिलेगा शोध करता रहूंगा।

किन्तु मेरे संकल्प के अनुसार श्रीराम की प्रथम यात्रा (विश्वामित्र मुनि के साथ जनकपुर तक) की खोज पर कार्य आरम्भ हो चुका है तथा खोज के आरम्भिक संकेत आप इस संस्करण में देख सकते हैं। तृतीय यात्रा (सिंहासनारूढ़ होने के पश्चात तीर्थ यात्रा) का भी शोध करना चाहता हूं। द्वितीय यात्रा के शोध में ही १५ वर्ष लगे हैं। तो शेष दो यात्राओं के शोध में कितना समय लगेगा सोच नहीं पा रहा। आयु को देखते हुए लगता है कि सक्रिय जीवन का समय कम बचा है और कार्य बहुत अधिक है। कैसे होगा–राम जी जाने। इसलिए अब दोनों यात्राओं पर विशेष ध्यान देना चाहता हूं।

बड़ी संख्या में मांग आ रही थी कि शोध कार्य पर विस्तृत ग्रन्थ प्रकाशित किया जाए। यह सूचना देते हुए मुझे हर्ष हो रहा कि शोध पर विस्तृत ग्रंथ प्रैस में भेजा जा चुका है। इस ग्रन्थ में न केवल स्थलों का विस्तृत वर्णन है बल्कि श्रीराम वनवास क्षेत्र का ६ भागों में वर्णन तथा ४० अध्यायों में वनवासी श्रीराम के लोक जीवन पर प्रभाव का भी वर्णन किया है। एक और प्रसन्नता की बात है कि प्राप्त स्थलों के चित्र भी पुस्तक में दिए गये हैं। अब हम प्रत्यक्ष नहीं तो चित्रों के माध्यम से उन पवित्र स्थलों के दर्शन कर सकेंगे। पुस्तक में मानचित्र स्थलों का पूरा पता तथा बहुत सी ज्ञानवर्धक व रोचक सामग्री भी उपलब्ध है।

न्यास वनवासी राम की फिल्म का भी प्रदर्शन कर रामभक्तों को लाभान्वित कर रहा है। मुझे आशा ही नहीं वरन पूर्ण विश्वास है कि ये दोनों पुस्तकें, राम भक्तों/राष्ट्र भक्तों के लिए ज्ञानवर्धक व उपयोगी सिद्ध होगी।

जय श्रीराम !

***डॉ. राम अवतार***

# श्रीराम की प्रथम यात्रा

श्रीराम की प्रथम यात्रा के संबंध में भौगोलिक दृष्टि से बहुत कम लोगों को जानकारी है। अतः चर्चा के आरम्भ में देखें कि आदि कवि वाल्मीकि जी ने मार्ग का वर्णन किस प्रकार किया है।

वाल्मीकि रामायण के अनुसार विश्वामित्र मुनि राक्षसों से त्रस्त होकर अपने यज्ञ की रक्षा के लिए श्रीराम तथा लक्ष्मण जी को राजा दशरथ से मांग कर अयोध्याजी से अपने आश्रम के लिए प्रस्थान करते हैं। वे सरयू जी के किनारे किनारे चलते हैं तथा डेढ़ योजन चल कर विश्राम करते हैं। यहीं वे श्रीराम को बला तथा अति बला विद्याओं का ज्ञान देते हैं। तत्पश्चात वे सरयू जी के किनारे रात्रि विश्राम करते हैं। अगले दिन सायं वे गंगा सरयू संगम के पास दोनों नदियों के बीच रात्रि विश्राम करते हैं। यहां अनेक ऋषियों के आश्रम थे। वहां से गंगा पार करते हैं। गंगा पार करके वे भयंकर वन में प्रवेश करते हैं। पास ही मलद तथा करूष जनपद थे जो ताड़का ने उजाड़ दिये थे। उनके पास ही ताड़का वन था। ताड़का डेढ़ योजन मार्ग घेर कर यहां उत्पात करती थी। श्रीराम की धनुष की टंकार से ताड़का यहां आयी। दोनों में भयंकर युद्ध हुआ और ताड़का मारी गयी। उस रात उन्होंने ताड़का वन में ही विश्राम किया। यहां भी विश्वामित्र मुनि ने अस्त्र-शस्त्रों का ज्ञान दिया। अगले दिन उन्होंने विश्वामित्र के आश्रम में प्रवेश किया। सात दिन तक यज्ञ रक्षा के बाद उन्होंने जनकपुर के लिए प्रस्थान किया। सोनभद्र नदी पार कर रात्रि विश्राम किया। लम्बी दूरी तय कर उन्होंने गंगाजी के किनारे पहुंचकर रात्रि विश्राम किया। वहां से वे विशाला नगरी पहुंचे तथा एक रात्रि वहां भी विश्राम किया। वहां से वे मिथिला नगरी पहुंचे। मिथला के एक उपवन में गौतम मुनि के प्राचीन आश्रम में उन्होंने अहिल्या जी का उद्धार किया। जो मिथला के ईशान कोण में था। मिथला में धनुष तोड़ा। अयोध्या जी से बारात आयी, चारों भाईयों के विवाहोपरांत अयोध्या जी के लिए प्रस्थान किया। मार्ग में परशुराम जी से भेंट होती है तथा वहां से वे बारात सहित अयोध्या जी में प्रवेश करते हैं।

शोध कार्य में कई महत्वपूर्ण जानकारी मिली हैं फिर भी श्रीराम वन गमन की तरह ही भौगोलिक स्थितियों में बहुत परिवर्तन हुआ है। अनेक स्थल लुप्त हो गये हैं फिर भी जो कुछ मिला उसके वर्णन से पूर्व शोध की सीमाओं की चर्चा करना उपयोगी रहेगा। ये सीमाएं इस प्रकार हैं–

**१. सरयू जी का मार्ग बदलना–** सरयू जी लगभग ४० कि०मी० उत्तर दिशा में चली गयी हैं। मूल धारा के स्थान पर अब नदी की पतली सी धारा बहती है। तो

कहीं नदी के पेटे तथा विशाल झील व दलदली भूमि मिलती है। पुराने मार्ग पर बने अधिकांश चिन्ह् लुप्त हो गये हैं। अतः मार्ग खोजने में कठिनाई आ रही है। प्राचीन मूल धारा को अब पुरानी सरयू अथवा छोटी सरयू कहते हैं। सरयू तथा पुरानी सरयू का अलगाव बिन्दु कहां है। परिस्थितियों के कारण खोजा नहीं जा सका। कुछ लोगों ने अलगाव बिन्दू कहीं फैजाबाद जिले में बताया किन्तु इसकी पुष्टि नहीं हो सकी। अधिकांश लोगों का मत है कि अलगाव बिन्दू रोनापार तथा लाट घाट के बीच कहीं है। इतना तो निश्चिंत है कि पुरानी सरयू, लाटघाट, मोहम्मदपुर, अजमत गढ़, मऊ, उमापुर, रणवीर पुर, बहादुर गंज, सलामतपुर, लखनेश्वर डीह होती हुई बलिया में गंगा जी में मिलती है। चूंकि गंगा जी भी मार्ग बदल रही हैं अतः अनुमान है कि यह नदी रामायण काल में सरयू संगम गाजीपुर तथा शेरपुर के बीच कहीं होता था। तभी बक्सर का मार्ग ठीक बनता है। पुरानी सरयू का मऊ के पास टोंस नदी में संगम हो जाता है और सरकारी विभाग तथा अंग्रेजी दां लोग इसे टोंस कहते हैं किन्तु जनता आज भी इसे सरयू जी कहती है।

२. **गंगाजी का मार्ग बदलना**– सरयू जी की तरह गंगा जी ने भी अपना मार्ग बदला है। गंगाजी दक्षिण दिशा में बढ़ रही हैं। कितना मार्ग बदला कहा नहीं जा सकता। एक कठिनाई यह भी है कि वाल्मीकि रामायण के अनुसार रामायण काल में गंगा जी की तीन धाराएं समुद्र में पहुंचती थी। अब केवल एक धारा बची है। श्रीराम किस धारा पर चले थे पता नहीं चलता। यदि वर्तमान धारा के साथ चलें तो भी मार्ग बदलने के कारण लुप्त हुए स्थलों को खोज पाना असंभव सा लग रहा है।

३. **शोणभद्र का मार्ग**–उपर्युक्त दोनों नदियों की तरह शोणभद्र ने भी मार्ग बदला है। वाल्मीकि जी के अनुसार शोणभद्र पार करने के बाद लम्बी दूरी तय करके उन्हें गंगा जी के दर्शन होते हैं। वर्तमान परिस्थतियों में शोणभद्र पार करने के थोड़ी दूरी पर ही गंगाजी मिल जाती हैं। अतः शोणभद्र कहां से पार की पता नहीं चल पाया।

४. **गंगाजी सरयू जी का संगम**–लगता है कि नदियों के मार्ग बहुत बदल लेने से इनका संगम रामायण कालीन संगम स्थल से लगभग १०० कि.मी. आगे चला गया है। विश्वामित्र जी का आश्रम सिद्धाश्रम के नाम से प्राचीन क्षेत्र बक्सर है। मानचित्र को देखें तो पता चलता है कि यदि वर्तमान संगम से सिद्धाश्रम आएँ तो १०० कि. मी. से भी अधिक मार्ग से विपरीत (पूर्व से पश्चिम) दिशा में चलना पड़ता है।

५. **अन्य कारण**–उपर्युक्त के अतिरिक्त भी बहुत से भौगोलिक परिवर्तन हुए हैं जिनसे शोध कार्य में भ्रम हो जाता है। दुरुह मार्ग, मार्ग में असुरक्षा की भावना, सड़कों की विशेष रूप से बिहार में शोचनीय दशा, उपयुक्त विद्वानों व संतों का न मिलना आदि अनेक कारण हैं जिनसे यात्रा मार्ग खोजने में कठिनाइयां रही हैं।

उपर्युक्त सीमाओं में शोध कार्य करते हुए जो कुछ मिला इसे ही ईश्वर का प्रसाद समझकर सभी राम भक्तों का भाग उन्हें पहुंचाया जा रहा है। आशा है कि सुधी पाठक इसमें आवश्यक सुधार तथा नये स्थलों की जानकारी शोधार्थी को पहुंचाने की कृपा करेंगे।

अयोध्याजी से सिद्धाश्रम होते हुए जनकपुर तक जाना तथा वापस अयोध्याजी तक के मार्ग में मिले स्थलों का विवरण इस प्रकार है :–

**१. अयोध्या जी** – अयोध्या जी राजा दशरथ की राजधानी थी। यहीं से मुनि विश्वामित्र श्रीराम व लक्ष्मण जी को यज्ञ रक्षा के लिए अपने साथ लेकर चले थे।

**२. शृंगी आश्रम** – शेरवा घाट के पास महबूब गंज से ३ कि.मी. उत्तर दिशा में सरयू के किनारे प्राचीन शृंगी आश्रम है। यदि सरयू के किनारे किनारे आएं तो यह स्थल अयोध्या जी से लगभग २० कि.मी. पड़ता है। यहां अनेक संतों की कुटिया हैं। संतजन मानते हैं कि ऋषि विश्वामित्र ने यहीं श्रीराम को बला तथा अतिबला की शिक्षा दी थी। यह भी माना जाता है कि उस समय भी यहां अनेक ऋषि रहते थे। उन्हीं के आश्रम में ऋषि विश्वामित्र ने श्रीराम लक्ष्मण के साथ विश्राम किया था।

**३. भैरव मंदिर** – माना जाता है कि महाराज गंज के निकट प्राचीन भैरव मंदिर में उन्होंने रात्रि विश्राम किया था। किन्तु यह तथ्य बहुत अधिक सत्यापित नहीं किया जा सका। वैसे क्योंकि उन्होंने यात्रा सरयू जी के किनारे किनारे की थी और रात्रि विश्राम भी किया था तो यह तो निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि वे इसी मार्ग से गये थे। रात्रि विश्राम यहां किया अथवा कहीं अन्यत्र, शोध उपेक्षित है।

**४. सलौना ताल** – अजमतगढ़ के पास पुरानी सरयू के किनारे एक अत्यन्त विशाल तालाब है। जिसमें अब भी बड़ी मात्रा में जल रहता है। यह सरयू का पेटा कहा जा सकता है। लोक विश्वास के अनुसार मुनि विश्वामित्र इसी मार्ग से राम लक्ष्मण जी को लेकर गये थे। तालब के पास ही यहां राम वाटिका है तथा श्रीराम व शिवजी के कई प्राचीन मंदिर हैं। यह स्थान आजमगढ़ से लगभग २५ कि. मी. उत्तर पूर्व में है।

**५. बारदुवारिया मंदिर** – यह स्थान मऊ के निकट ही है। यहां पुरानी सरयू तथा टोंस नदी का संगम है। यहां भगवान शिव का १२ द्वारों का एक बहुत प्राचीन मंदिर है। आज भी यहां कार्तिक पूर्णिमा को एक बड़ा मेला लगता है। लोक मान्यता के अनुसार विश्वामित्र मुनि श्रीराम लक्ष्मण को इसी मार्ग से ले गये थे।

६. **रामघाट** – मऊ के निकट पुरानी सरयू के किनारे रामघाट है। माना जाता है कि यहां श्रीराम ने सरयू में स्नान किया था तथा वे विश्वामित्र मुनि के साथ इसी मार्ग से सिद्धाश्रम गये थे। आज भी दूर दूर से जनता यहां स्नान व मनौति मांगने आती है।

७. **सिदागर घाट** – सिदागर शब्द सिद्ध गण का अपभ्रंश माना जाता है वाल्मीकि रामायण के अनुसार सरयू नदी के किनारे ऋषि मण्डल रहते थे। संभवतः यह वही स्थान है, यहां प्राचीन रामघाट है। लोक मान्यता के अनुसार विश्वामित्र मुनि इसी मार्ग से गये थे।

८. **लखनेश्वर डीह** – लखनेश्वर, लक्ष्मणेश्वर का अपभ्रंश है तथा डीह का अर्थ है पुराना मिट्टी का टीला। लोक कथा के अनुसार सरयू के किनारे विश्वामित्र मुनि के साथ जाते समय लक्ष्मण जी ने यहां शिवलिंग की स्थापना की थी। कुछ सौ वर्ष पूर्व निकट ही एक तालाब से एक शिव लिंग प्राप्त हुआ है। नगहर के दूबे राजा वह शिव लिंग ले जाना चाहते थे किन्तु शिवलिंग निकालने में असफल रहे तब उन्होंने वहीं मंदिर की स्थापना कर दी। वह मंदिर आज भी यहां श्रद्धा का केन्द्र है।

९. **सुजायत तथा मरची** – बलिया में चिटबड़ा गांव के पास जंगल में एक प्राचीन टीला है। इसे सुबाहू का घर माना जाता है। सुजायत सुबाहू से बना है टीले के पास खुदाई में ताड़ का रस निकालने के पात्र, चिमटा, भट्ठी तथा कोड़ियां आदि मिली हैं। टीले के पास ही एक प्राचीन पोखरा भी मिला है। यहां से २ कि.मी. दूर मरची नामक गांव मारीच का गांव माना जाता है क्योंकि यह गांव उजड़ कर दूसरे स्थान पर बस गया है अतः अब स्थान नहीं केवल मारीच का नाम बचा है।

१०. **भरोली तथा उजियार** – रामायण के अनुसार विश्वामित्र मुनि ने श्रीराम लक्ष्मण जी को रात्रि रहते ही उठाया तथा कुछ सामान्य क्रियाओं के बाद वे आश्रम को चल पड़े थे। इस क्षेत्र में एक कहावत है :–

***भोर भरोली भए उजियारा, बक्सर जाय ताड़का मारा***

अर्थात श्रीराम को जहां भोर हुई वहां भरोली गांव है तथा जहां प्रकाश हुआ वहां उजियार गांव बसा है। ये दोनों गांव गंगा पार है। इनमें आपसी अंतर भी लगभग २ कि.मी. ही है।

११. **चरित्र वन** – श्रीराम ने अपने जीवन का प्रथम युद्ध यहां किया था। यहीं से उनके वीर चरित्र का उद्भव माना जाता है। इसे ताडका वन भी कहा जाता है। रामायण के अनुसार ताड़का डेढ़ योजन का मार्ग घेर कर रहती थी। यहीं श्रीराम ने ताड़का को मारा था। यह स्थान बक्सर में ही है।

१२. **विश्वामित्र जी का आश्रम** – विश्वामित्र जी का आश्रम तपोवन में था। इसे सिद्धाश्रम भी कहते हैं। किन्तु अब कोई स्थान विशेष आश्रम के नाम पर चिन्हित नहीं है पूरा क्षेत्र ही तपोवन तथा सिद्धाश्रम माना जाता है।

१३. **राम रेखा घाट** – बक्सर में गंगाजी के किनारे यह प्रसिद्ध स्थल है। माना जाता है कि ताड़का वध के पश्चात श्रीराम ने यहां स्नान किया था। इस स्थान को श्रीराम का दो बार सानिध्य प्राप्त हुआ है। श्रीराम सिंहासन आरूढ़ होने के पश्चात यहां यज्ञ करने आये थे तब उन्होंने तीर की नोक से यहां यज्ञ स्थल की सीमाएं रेखाएं खेंची थी।

**१४. रामेश्वर नाथ** – माना जाता है कि ताड़का वध के पश्चात् उनके मन में स्त्रीवध के कारण ग्लानि थी क्योंकि उनके वंश में किसी ने स्त्री का वध नहीं किया था। तब उन्होंने भगवान शिव की पूजा की थो। वहीं अब रामेश्वर नाथ जी का मन्दिर है। यह स्थान रामरेखा घाट के पास ही है।

**१५. गौतम आश्रम** – बक्सर से ३ कि.मी. पूर्व दिशा में अहरोली नामक गांव है। अहरोली अहिल्या से बना हैं। माना जाता है कि श्रीराम ने यहां अहिल्याजी का उद्धार किया था। श्रीराम चरित मानस के अनुसार श्रीराम ने सिद्धाश्रम से चलते ही अर्थात् गंगा तथा सोनभद्र पार करने से पूर्व ही अहिल्याजी का उद्धार किया था। तुलसी दास जी के अनुसार यही स्थान ठीक लगता है।

**१६. सोनभद्र पार करना** – श्रीराम ने सोनभद्र कहां से पार की स्थान विशेष का पता नहीं चल पाया। सोनभद्र की वर्तमान स्थिति को देखते हुए आरा तथा कोइलबार के बीच उन्होंने नदी पार की थी।

**१७. रामचौरा मंदिर** – रामायण के वर्णन के अनुसार तीनों ने गंगा पार कर एक रात्रि विशाला नगरी में विश्राम किया था। यह स्थान वैशाली जिले में गंगाजी के किनारे स्थित है। विश्वास किया जाता है उन्होंने यहीं से गंगा पार की थी तथा यहां स्नान किया था। भोजपुरी में चौरा का अर्थ है उपवन। संभवतः यहां पहले उपवन था।

**१८. अहियारी** – वाल्मीकि रामायण के अनुसार गौतम मुनि का आश्रम मिथिला के एक उपवन में था जहां अहिल्या शिला रूप में थी। यह स्थान अब अहियारी के नाम से प्रसिद्ध है। पहले यहां तपोवन था। अब भी यहां चारों दिशाओं में चार ऋषियों के आश्रम हैं। याज्ञवल्क (जगवन), श्रृंगी (सींगिया), भ्रंगी (भैरवा) तथा गौतम ऋषि का आश्रम स्थित है। आज भी इस मंदिर में बहुत श्रद्धा है तथा नये कार्य आरम्भ से पूर्व तथा संस्कार होने से पूर्व अहिल्या मां से आशीर्वाद लेने आते हैं। यह आश्रम दरभंगा से पश्चिम उत्तर दिशा में लगभग २५ किमी दूर है।

**१६. जनकपुर** – जनकपुर नेपाल का एक प्रान्त है। यहां राजा जनक की राजधानी थी। यहीं मिथिला नगरी थी। भारतीय सीमा से लगभग २० किमी दूर नेपाल में मां जानकी का एक भव्य मंदिर है। माना जाता है कि यहीं सीता रामजी तथा अन्य तीनों भाइयों का विवाह संस्कार हुआ था। विवाह की स्मृति में यहां विवाह मण्डप भी बना है। समस्त क्षेत्र में इस स्थल के लिए अगाध श्रद्धा है। इस क्षेत्र की जनता आज भी श्रीराम को दुल्हा रूप में ही देखती है बाल, वनवासी अथवा राजा उन्हें अधिक नहीं भाता।

**२०. धनुषा** – लोक मान्यता के अनुसार यहां रंगभूमि बनायी गयी थी जहां श्रीराम ने धनुष तोड़कर सीताजी से विवाह की शर्त पूर्ण की थी। यह स्थान जनकपुर

से लगभग २० कि.मी. दूर हैं। अब धनुषा नेपाल का एक जिला है।

मंदिर में अब भी धनुष के अवशेष पत्थर के रूप में माने जाते है। लोक मान्यता के अनुसार दधीचि की हड्डियों से वज्र, सारंग तथा पिनाक नामक धनुष बने थे। वज्र इंद्र को सारंग (विष्णुजी) श्रीराम को तथा पिनाक शिवजी के थे जो धरोहर के रूप में जनक जी के पास रखा हुआ था। यही पिनाक श्रीराम ने तोड़ा था।

इससे आगे श्रीराम बारात के साथ वापस अयोध्याजी चलते हैं।

**२१. सीता मढ़ी** – यहां सीता मां भूमि से प्रकट हुई थी। सीता का अर्थ, हल का वह भाग जो पृथ्वी को चीरता चलता है। यह वही स्थान है जहां भी है रावण ने ऋषियों से कर स्वरूप उनका रूधिर निकाल कर एक घड़े में दबा दिया था। इससे भयंकर अनावृटि हुई और देवताओं के परामर्श से राजा जनक ने यहां हल चलाया जिससे रावण के अत्याचारों से ऋषियों की चीत्कार सीताजी के स्वरूप में रावण के संहार के लिए प्रकट हुई थी। यहां तब तपोवन था आज भी पुनोरा में पुण्डरीक, सिंहहरिया में श्रृंगी, कपराउल में कपिल, खरक गांव, खरक ऋषि तथा चक महिला में चक्र मुनि का आश्रम है। ये सभी आश्रम १० कि.मी. के घेरे में आज भी अवशेष के रूप में मिलते हैं। अब यह बिहार का एक जिला है। क्षेत्र में मंदिर के प्रति अगाध श्रद्धा है। लोक विश्वास के अनुसार विवाहोपरांत बारात उधर से होकर अयोध्या जी गयी थी। राजा जनक ने यहां बारात के विश्राम की व्यवस्था की थी।

**२२. सीता कुण्ड** – यह स्थान पूर्वी चम्पारन में मोतिहारी से लगभग २० किमी पूर्व दक्षिण कोणा में है। माना जाता है कि श्रीराम की बारात ने यहां रात्रि विश्राम किया था। यहां कुण्ड में सीता मां का कंगन गिर गया था। इस कुण्ड में पानी नीचे से ही आता है तथा कभी सुखता नहीं। पास ही भूमि से एक जल स्रोत है जिसे गांगेय कहते हैं। इसका संबंध गंगा मां से माना जाता है। यहां बारातियों ने स्नान किया था। पास ही श्री सीतारामजी तथा गिरिजा नाथ जी का मंदिर है जहां बारात ने शिव पूजा की थी।

**२३. श्रीराम जानकी मार्ग** – प्राचीन परम्परा से अयोध्याजी से पूर्व दिशा में एक कच्चे मार्ग को राम जानकी मार्ग कहा जाता रहा है। लोक मान्यता के अनुसार बारात के साथ श्री सीताराम जी का रथ इसी मार्ग से आया था। अब यह पक्की सड़क बन गयी है तथा इसका नाम श्रीराम जानकी मार्ग ही है। यह मार्ग इस प्रकार है :

अयोध्या जी→कटरा→इसलामपुर→माया→केशवपुर→रवतम सराय→फूलड़ी→विक्रम चौक→शंकरपुर→मझउवादूबे→जमोलिया→पचवस→खिसवा→छावनी→आमोढ़ा→विसेसर गंज→दूबोलिया→कलवारी→पोली→धनखटा→सिकरी गंज→गोले बाजार→बडहल गंज। इसके बाद यह मार्ग गोरखपुर→गाजीपुर मार्ग में मिल जाता है।

# श्रीराम वनवास का व्यवहारिक पक्ष

रामायण का अध्ययन कर हम मोक्ष का मार्ग ढूंढते हैं। श्रीराम की लीला का हेतु केवल लीला मानकर अपने कर्तव्य की इति श्री कर लेते हैं। कभी यह विचार नहीं करते कि उन्होंने मानव का रूप धारण कर हमें शिक्षा देने के लिए ही यह लीला की थी। हम उनके जीवन में घटित घटनाओं का विश्लेषण करें तो पाएंगे कि अपने तप व त्याग रूप जीवन से उन्होंने राष्ट्र, धर्म, समाज, राजनीति आदि सभी पक्षों पर बहुत सारगर्भित संदेश दिया है। यह ठीक है कि रामनाम का जप करने से कल्याण होगा किन्तु यदि हम उनके संदेश को जीवन में उतार लें तो हमारा परम कल्याण होगा। फिर भगवान और भक्त का अंतर समाप्त हो जाएगा शेष रहेंगे केवल राम। हम स्वयं भी राममय हो जाएंगे।

जिस प्रकार "राम जन्म के हेतु अनेका परम विचित्र एक ते एका" उसी प्रकार उनके वनवास जाने के अनेक हेतु हैं। प्रत्यक्ष में मां कैकई के वरदान ने उन्हें वनवास दिया था। यह वनवास तो वे अयोध्या के बाहर कहीं भी काट लेते। उन्हें चित्रकूट तक जाने की भी आवश्यकता नहीं थी। प्रयाग के आस पास क्या वनों की कमी थी। किन्तु वे चित्रकूट गये जहां राक्षसों का आतंक आरम्भ हो चुका था। उसके बाद भी अत्रि आश्रम होते हुए उन्होंने उस क्षेत्र में ऋषियों के लिए आतंक के पर्याय विराध का वध किया। शरभंग जी तथा सुतीक्ष्ण मुनि से मिले फिर १० वर्ष तक दण्डक वन में भ्रमण करते हुए उन्होंने "निसिचर हीन करों मही, भुज उठाय पन कीन्ह।" की भीष्म प्रतिज्ञा कर अपने वनवास की वास्तविक मंशा की घोषणा की थी।

आधुनिक जगत में हम पाते हैं कि मनुष्य राज्य व सत्ता के लिए सभी मानवीय मूल्यों को पैरों तले रोंद रहा है। भाई भाई की हत्या करने को तत्पर है। अधिकारों के लिए जगत में भयंकर हाहाकार मची है। व्यवहारिक व मानवीय दृष्टिकोण से विचार करें तो उनके वनवास का प्रथम संदेश मिलता है। राज्य लिप्सा व अधिकारों का त्याग कर अनाशक्ति के उच्च्व आदर्श की स्थापना करना।

आज हम राष्ट्र से अधिक महत्व राज्य को दे रहे हैं। स्वयं को धर्म निर्पेक्ष सिद्ध करने के लिए क्या क्या उल जलूल नहीं कह रहे। धर्म और पंथ के अर्थों का घालमेल कर धर्म के अर्थ का अनर्थ कर रहे हैं। हम भूलते जा रहे हैं कि धर्म के बिना राजनीति वैश्या बनकर रह जाती है। हम इसी विचार धारा के दुष्परिणामों को भुगत रहे हैं किन्तु सुधरना नहीं चाहते। श्रीराम के वनवास जाने का दूसरा कारण था राष्ट्र और धर्म की महत्ता को राज्य के ऊपर स्थापित करना।

मानव जाति आज फिर वर्गों में विभाजित हो रही है जाति के नाम पर समरसता

की बात नहीं केवल वर्ग संघर्षों को बढ़ावा दिया जा रहा है। बदला लेने की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है। उस काल में भी यह स्थिति रही होगी तभी तो श्रीराम ने वनवास में निषाद जैसी समाज की मुख्य धारा से कुछ बिछुड़ी सी जाति को गले लगाकर उसे समानता के अधार पर समाज से जोड़ा। वनवासी जीवन को नगर जीवन से निम्नतर मानने की प्रवृत्ति पर विराम लगाने के लिए –'पिता दीन्ह मोहि कानन राजू' कहते हुए वनवासी जीवन को गरिमा प्रदान की है।

भारत भूमि सदा सर्वदा से ही यज्ञ व तप की भूमि रही है। फिर भी समय समय पर आसुरी शक्तियों ने इसे दूषित करने का प्रयास किया है। श्रीराम ने 'निसिचर हीन करों महीं, भुज उठाय पन कीन्ह' की घोषणा कर भारतीय संस्कृति की सुरक्षा और संवर्धन के उपाय किये। संस्कृति के अधिष्ठान को ध्वस्त करने की दुष्प्रवृत्ति वाली आसुरी शक्तियों का कठोरता पूर्वक दमन किया। यह था उनके वनवास का चतुर्थ हेतु।

उनके वनवास का पंचम हेतु था समाज की बिखरी शक्ति को एक सूत्र में बांध कर उनमें एक और एक ग्यारह कर दिखाना तथा उनमें आत्म विश्वास का संचार करना। तभी तो दुर्गम वन गिरि प्रदेशों में अपनी संयुक्त शक्ति से अपरिचित वानर, ऋक्ष, गिद्ध इत्यादि वैदिक संस्कृति की अनुषांगी जातियों को एक उद्देश्य प्रदान कर एकताबद्ध किया जिससे उन्होंने तत्कालीन विश्व की अजेय आततायी राक्षस प्रवृत्ति का समूल नाश किया व वैदिक संस्कृति की सुरक्षा में उपयोगी व महत्वपूर्ण भूमिका निभायी।

वनवास का षष्ठ हेतु था तपस्वी ऋषि मुनियों के गहन वनों में स्थित आश्रमों में जाकर उनके दर्शन कर विनम्रता से उपदेश ग्रहण करना। तप, त्याग जैसे उच्च जीवन मूल्यों और ज्ञान को सर्वोच्च प्रतिष्ठा प्रदान करना। इसी कारण वनवास की पूरी यात्रा ऋषियों के निर्देषानुसार ही रही है।

राक्षस प्रवृत्ति आधुनिक काल की तरह उस काल में भी नारी जाति को सर्वाधिक पीड़ा देती थी। रावण जहां धन, हथियार व वाहन लूटता था वहीं सभी जातियों की स्त्रियों को भी लूटना अपना अधिकार समझता था और इस कुकृत्य को अपनी वीरता बताता था। श्रीराम के वन गमन का अष्ठम हेतु था नारी जाति के सम्मान को कलंकित करने वालों का दमन करने के लिए पराक्रम की पराकाष्ठा करना।

श्रीराम के वनगमन के कारणों की सूचि बद्ध करना संभव भी नहीं है। अनेक प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष कारण और भी है। विद्वान अपनी अपनी मति के अनुसार वर्णन करते हैं। संक्षेप में "राम जन्म के हेतु अनेका" कह कर बात समाप्त करते हैं।

# श्री राम वन गमन स्थल

१. **अयोध्याजी** – अयोध्याजी श्रीराम की जन्मभूमि है। श्रीराम ने यहीं से वन की यात्रा आरम्भ की थी। अयोध्याजी से १०–१२ किमी. के घेरे में गया वेदी कुण्ड, सीता कुण्ड, जनौरा (जनकौरा) आदि अनेक स्थल किसी न किसी रूप में श्रीराम वनवास से जुड़े हैं।

२. **तमसा तट** – यहां श्रीराम ने वनवास की प्रथम रात्रि विश्राम किया था। तमसा का वर्तमान नाम मंडाह अथवा मंढार है तथा स्थल का नाम गौरा घाट है। गौरा शब्द गौरव का अपभ्रंश है। यह स्थान अयोध्याजी से लगभग २० कि०मी० है।

३. **पुरवा चकिया** – तमसा तट के पास ही एक स्थान है। अयोध्याजी के नागरिकों को वनवास के कष्टों से बचाने के लिए श्रीराम उन्हें तमसा तट पर सोते छोड़ गये तथा यहां से रथ इस तरह घुमाया कि नागरिक रथ की लीक के पीछे–पीछे न आ सकें।

४. **श्रीराम मंदिर, टाहडीह** – टाहडीह की उत्पत्ति 'डाह' शब्द से हुई है। अवधि में डाह का अर्थ है एकत्रित होकर रूदन करना। लोक मान्यता के अनुसार श्रीराम को न ढूँढ पाने के बाद अयोध्यावासियों ने यहाँ इकट्ठा होकर डाह किया था। अब यहाँ सीता राम जी लक्ष्मण जी का मंदिर बना हुआ है।

५. **सूरज कुण्ड** – रामपुर भगन से लगभग २ कि.मी. दूर सूर्यकुण्ड में श्रीराम, लक्ष्मण तथा सीताजी ने स्नान कर भगवान सूर्य की पूजा की थी।

६. **वेदश्रुति नदी** – वेदश्रुति नदी का वर्तमान नाम विसूही है। श्रीराम ने यह नदी अशोक नगर के पास कहीं पार की थी। अशोक नगर (मंगारी) तमसा तट से लगभग १५–२० कि०मी० पड़ता है।

७. **गोमती नदी** – यहां गोमती नदी के किनारे महर्षि वाल्मीकि का आश्रम है। श्रीराम ने यहां से गोमती नदी पार की थी। सुलतानपुर का पूर्व नाम श्रीराम पुत्र कुश के नाम पर कभी कुशभानपुर बताया जाता है।

८. **स्यंदिका** – स्यंदिका का वर्तमान नाम सई है। यह प्रतापगढ़ से १२ कि०मी० दूर देव घाट के नाम से प्रसिद्ध है।

९. **वद्रथी** – नदी का वर्तमान नाम सकरनी नदी है। यह प्रतापगढ़ से पूर्व दिशा में लगभग ८ कि०मी० दूर है।

१०. **बालुकिनी नदी** – नदी का वर्तमान नाम बकुलाही है। नदी में कंकड़ रेती बहुत होती थी इसलिए नाम बालुकिनी था। प्रतापगढ़ से दक्षिण में लगभग १५–२० कि०मी० पर यह स्थल मिलता है।

११. **शृंगवेरपुर** – कभी निषादराज गुह की राजधानी थी। इसका वर्तमान नाम सिंगरोर है तथा इलाहाबाद से लगभग २० कि०मी० उत्तर दिशा में गंगाजी के किनारे है। यहीं केवट प्रसंग हुआ था। निकटवर्ती स्थानों पर संध्या घाट, रामशैया, वीरासन, श्रीराम चरण पादुका, भरत डेरा, जटा वृक्ष आदि अनेक स्थल पाये जाते हैं।

१२. **सीताकुण्ड** – श्रृंगवेरपुर से २ कि०मी० दूर गंगाजी के किनारे है। यहां से उन्होंने गंगा पार की थी तथा सुमंत्र को वापस अयोध्याजी भेजा था।

१३. **कुरई** – सीता मां गंगा पार से एक मुट्ठी रेती लायीं थी। उस रेती की कूरी कर उन्होंने भगवान शिव की पूजा की थी। बाद में यहां शिव मन्दिर की स्थापना हुई।

१४. **राम जोइटा** – श्रीराम ने इलाहाबाद से लगभग १५ कि०मी० उत्तर पश्चिम में चरवा गांव में स्थित तालाब में स्नान किया था।

१५. **भरद्वाज आश्रम** – इलाहाबाद में एक टीले पर यह आश्रम स्थित है। पहले गंगा मां की धारा यहां से होकर बहती थी। श्रीराम भरद्वाज मिलन इसी स्थान पर हुआ था।

१६. **अक्षयवट** – सीता मां ने अक्षयवट की पूजा–परिक्रमा की थी। अक्षय का अर्थ है जिसका क्षरण नहीं हो। इस वृक्ष के –

(क) पत्तों का आकार सामान्य वट वृक्ष के पत्तों से बड़ा है।

(ख) सूखने पर भी पत्ते हरे रहते हैं।

(ग) पतझड़ में भी यह वृक्ष हराभरा रहता है।

(घ) औरंगजेब ने इस वृक्ष को कटवाया, जड़ों को जलवाया किन्तु यह पुनः फूट आया।

१७. **संगम** – श्रीराम ने स्वयं श्रीमुख से तीर्थराज प्रयाग (संगम) की प्रशंसा की है। यहां गंगा, यमुना तथा सरस्वती का संगम है।

१८. **यमुना घाट, सिमरी** – प्रयाग राज से यमुना जी के किनारे–किनारे चलकर श्रीराम ने सिमरी के पास यमुना पार की थी। यह स्थान सुजावन देवता के सामने पड़ता है।

१६. **सीता रसोई** – घूरपुर तथा जसरा बाजार से पूर्व दिशा में यमुनाजी के किनारे भगवान शिव के एक प्राचीन मंदिर के निकट ही अत्यन्त प्राचीन गुफा है। एक छोटी सी पहाड़ी पर बनी इस गुफा में पहाड़ी पर खोद कर चित्र बनाये गये हैं। स्थानीय लोग इसे सीता रसोई कहते हैं।

२०. **रिखियन** – यह शब्द ऋषियन का अपभ्रंश हैं। रामायण काल में यहां ऋषि

मंडल था। यहां पहुंचने के लिए शंकर गढ़, मऊ होते हुए कोटरा गांव तक पक्की सड़क है। श्रीराम इधर से ही गये थे।

२१. **सीता रसोई** – टकटई गांव से ३ कि०मी० तथा ऋषियन से ६ कि०मी० दूर एक पहाड़ी पर एक चिकनी शिला है। इस शिला पर सीता मां ने चावल पसाये थे। गुफा के द्वार पर चित्रलिपि में कुछ लिखा है जो अभी तक पढ़ा नहीं जा सका।

२२. **सीता पहाड़ी** – गहरे जंगल में सीता रसोई से लगभग ४ कि०मी० दूर सीता पहाड़ी है। श्री सीता राम जी ने यहां विश्राम किया था। गुफा के द्वार पर चित्रलिपि की कहानी सीता रसोई की तरह यहां भी रहस्य बनी हुई है।

२३. **मुरका** – मुरका का अर्थ है वापस भेजना। भरद्वाज ऋषि ने चार शिष्य श्रीराम को मार्ग बताने के लिए साथ भेजे थे। श्रीराम ने वे चारों शिष्य यहां से वापस मुरकाये थे। हनुमान जी की नृत्य मुद्रा में एकमात्र मूर्ति यहां देखी गयी है जो मानस में बताये एक तापस के स्वरूप से पूर्णतः मेल खाती है।

२४. **दशरथ कुण्ड, करका** – लोक मान्यता के अनुसार 'करका' पहुँचकर श्रीराम को दशरथ जी के स्वर्गवास का आभास हो गया था। अतः उन्होंने सीताजी तथा लक्ष्मण से बचकर दशरथ जी का श्राद्ध किया था।

२५. **कुमारद्वय** – इलाहाबाद–चित्रकूट मार्ग पर राम नगर नामक एक गांव के पास कुमारद्वय नामक विशाल तालाब है। स्थानीय भाषा में इसे कुंवर दो कहते हैं। दोनों भाइयों ने यहां स्नान कर शिव पूजा की थी।

२६. **वाल्मीकि आश्रम** – लालापुर गांव के पास एक पहाड़ की कठिन चढ़ाई के बाद चोटी पर महर्षि वाल्मीकि का एक प्राचीन आश्रम है। यहां श्रीराम की मुनी से भेंट हुई थी। लालापुर गांव के पास वाल्मीकि नामक नदी भी प्रवाहित होती है।

२७. **खोई गाँव** – मानस के अनुसार भरत जी को कामदगिरी के दर्शन दो कोस पहले हुए थे। केवल खोई गाँव ही है जहाँ से दो कोस दूर से कामदगिरी के दर्शन होते हैं। श्रीराम का अनुगमन करते हुए भरत जी यहीं से गये थे।

२८. **कामदगिरि** – भक्त कामदगिरि को श्रीराम का प्रत्यक्ष शरीर मानते हैं। श्रीराम यहां बहुत दिनों तक रहे थे। हजारों श्रद्धालु नित्यप्रति इसकी परिक्रमा करते हैं। कुछ तो लेट कर परिक्रमा करते हैं। चित्रकूट में श्रीराम वनवास से संबंधित बहुत से स्थल आज भी पाये जाते हैं। जैसे –श्रीराम–भरत मिलन मंदिर, रामघाट, सीता रसोई, रामशैया, मंदाकिनी नदी आदि।

२९. **माण्डव्य आश्रम** – इसका वर्तमान नाम मंडफा है जो माण्डव्य का अपभ्रंश है।

पहाड़ी का नाम भी मंडफा है। इस क्षेत्र में श्रीराम से अधिक मान्यता भरतजी की मानी जाती है।

३०. **भरतकूप** – भरतजी श्रीराम के राज्याभिषेक के लिए सभी तीर्थों का जल लाये थे। वह पवित्र जल अत्रि मुनी के परामर्श से भरतकूप में स्थापित किया था। भरतकूप कर्वी से १८ कि०मी० है।

३१. **स्फटिक शिला** – कामदगिरि से लगभग ४–५ कि०मी० दूर गहरे जंगल में मंदाकिनी की धारा में एक विशाल सफेद शिला है। यहीं इन्द्र पुत्र जयंत ने कौवे के रूप में सीता मां पर चंचु प्रहार किया था।

३२. **गुप्त गोदावरी** – भयंकर जंगल में प्रकृति की अनुपम देन है गुप्त गोदावरी, सीता मां यहां स्नान करती थी। यहीं मंयक नामक चोर ने उनके वस्त्राभूषण चुराये थे तथा लक्ष्मणजी ने उसे सजा दी थी।

३३. **टाठीघाट** – बूंदेलखंडी में टाठी का अर्थ है थाली अर्थात् गोल। यहां मां मन्दाकिनी गोल आकार लेती हैं इसलिए नाम टाठीघाट है। यहां जंगल में विचित्र तथा सिद्ध संतों के दर्शन होते हैं। चित्रकूट से अत्रि आश्रम के लिए मंदाकिनी के किनारे–किनारे एक पुराना मार्ग अब भी है।

३४. **अत्रि आश्रम** – यहां श्रीराम, मां सीता, अत्रि मुनि तथा मां अनसूया की अद्भुत भेंट हुई थी। मां अनसूया की तपस्या से मां गंगा मंदाकिनी के रूप में १०० धाराओं में यहां प्रकट हुई थी। आज भी यह दृश्य देखा जा सकता है।

३५. **अमरावती** – अत्रि आश्रम से ६–७ कि०मी० दूर जंगल में एक रमणीक स्थान अमरावती है। अमरावती श्रीराम के पूर्वज राजा अम्बरीश की तपस्थली है। श्रीराम ने यहां विश्राम किया था। यहीं पर विराध ने श्रीराम पर आक्रमण किया था।

३६. **विराध कुण्ड** – अमरावती से ३ कि०मी० दूर घनघोर जंगल में एक भयंकर कुण्ड है। इस कुण्ड में झांकने पर भी डर लगता है। यहां विराध दफनाया गया था।

३७. **पुष्करणी** – श्रीराम, लक्ष्मण का विराध से लम्बा संघर्ष चला था और विराध वध में दोनों के हथियार तथा वस्त्र भी खून से सन गए थे। टिकरिया तथा मारकुंडी के बीच एक विशाल पुष्करणी में उन्होंने अपने हथियार तथा वस्त्र धोये थे।

३८. **मार्कण्डेय आश्रम** – मारकुण्डी स्टेशन से एक कि०मी० दूर मार्कण्डेय आश्रम है। मारकुंडी मारकंडेय का अपभ्रंश है। यहां भगवान शिव का प्राचीन मंदिर है। माना जाता है कि पुष्करणी में स्नान के बाद श्रीराम ने यहां शिव पूजा की थी।

३९. **सिद्धा पहाड़** – यह सिद्धा पहाड़ ऋषियों की अस्थियों के ढेर से बना है। इसमें रंग–बिरंगी बजरी निकलती है।

४०. **सुतीक्ष्ण आश्रम** – सिद्धा पहाड़ से २ कि०मी० दूर सुतीक्ष्ण मुनि का आश्रम बताया जाता है। जैतवारा स्टेशन से एक पक्की सड़क यहां तक आती है। यहां श्रीराम, लक्ष्मण, सीताजी तथा सुतीक्ष्ण मुनि के विग्रह हैं।

४१. **शरभंग आश्रम** – शरभंग आश्रम में श्रीराम को इन्द्र के दर्शन हुए थे। यहीं श्रीराम का आतिथ्य कर शरभंग मुनि ने योगाग्नि में स्वयं को भस्म किया था। चितहरा स्टेशन से १३ कि०मी० दूर घनघोर जंगल में यह विशाल आश्रम है। यहां राम–लक्षमण कुण्ड, श्रीराम बाण से बना गर्म जल का स्रोत, अश्वमुखी देवी का मंदिर, सूर्य कुण्ड, दुध मनिया कुण्ड सभी श्रीराम कथा से जुड़े हैं।

४२. **सीता रसोई** – यहां तीनों ने भोजन तथा रात्रि विश्राम किया था। मंदिर के पास ही चट्टानों में सीता रसोई है। वनवासी बंधु यहां पूजा तथा सीता मां से मन्नत मांगने आते हैं। मंदिर के पास एक कूप को अमृत कुण्ड कहते हैं। रक्सेलवा राम सैलवा का अपभ्रंश है।

४३. **राम शैल, रक्सेलवा** – सीता रसोई से चार किलोमीटर दूर लेडहरा पर्वत का प्राचीन नाम रामशैल है। यहाँ श्रीराम के चरण चिन्ह पूजे जाते हैं। मार्ग की दृष्टि से आनन्द सागर, जैमुनि, रामशैल, बल चोना, सियावर तथा करसरा आदि एक सीधे मार्ग में आते हैं।

४४. **शिव मंदिर/देव पहाड़, अजयगढ़** – पन्ना जिले में अजयगढ़ नामक गांव से ८ कि०मी० दूर देव पहाड़ पर श्रीराम आये थे। यहां एक शिव मंदिर तथा बहुत सुन्दर आरामदेह गुफाएं बनी है। देवताओं ने श्रीराम के लिए गुफाएं तैयार की थी।

४५. **बृहस्पति कुण्ड** – देव गुरू बृहस्पति ने यहां यज्ञ किये तथा आश्रम की स्थापना की थी। बाद में आश्रम में ऋषियों से मिलने श्रीराम भी वनवास काल में यहां आये थे। पहाड़ी खेरा से दक्षिण दिशा में ६ कि०मी० दूर बृहस्पति कुण्ड हैं। यहां बाघिन नदी की घाटी की प्राकृतिक छटा मन मोह लेती है।

४६. **सुतीक्ष्ण आश्रम** – श्रीराम ने भुजा उठाकर राक्षसों के वध की प्रतीज्ञा की थी तभी हाथ उठाने के लिए उन्होंने सारंग धनुष धरती पर टिकाया था इसीलिए इस स्थान का नाम सारंगधर है। यहां एक अद्भुत वट वृक्ष है। इसके पत्ते बड़े होकर स्वतः ही दोने का आकार ले लेते हैं। साधकों के अनुसार पेड़ के नीचे ध्यान बहुत अच्छा लगता है।

४७. **अग्निजिव्हा आश्रम** – श्रीराम अगस्त्य आश्रम जाने से पूर्व उनके भाई के

आश्रम भी गये थे। यह आश्रम अगस्त्य के भाई का माना जाता है। यह स्थल पन्ना से लगभग १८ कि०मी०दूर देवेन्द्र नगर के पास बड़ेगांव में है।

४८. **अगस्त्य आश्रम** – पन्ना जिला में सलेहा से ६ कि०मी० दूर पटना गांव के पास पहाड़ पर सिद्ध बाबा आश्रम अगस्त्य आश्रम माना जाता हैं पटना से ४ कि०मी० पैदल कच्चा मार्ग है तथा यहां पहुंचने के लिए २ नदियां गलको तथा तीहरी पार करनी पड़ती हैं। नदियों पर पुल नहीं है।

४६. **शिव मंदिर मैहर** – एक जनश्रुति के अनुसार मैहर के जंगल में एक प्राचीन शिव मंदिर था। यहां श्री राम ने पूजा की थी। एक प्राचीन मंदिर मैहर के निकट ही है।

५०. **राम घाट, पिपरिया** – नर्मदा नदी के किनारे पिपरिया के पास राम घाट है। लोकमान्यता के अनुसार श्रीराम ने यहाँ से नर्मदा नदी पर की थी।

५१. **श्रीराम मन्दिर, केलोघान घाट** – नर्मदाजी के किनारे उमरधा के निकट श्रीराम ने एक रात्रि विश्राम व स्नान किया था। निकट ही नर्मदा व दूधी नदी का पवित्र संगम है।

५२. **राम घाट, माछा** – लोक विश्वास के अनुसार नर्मदा जी के किनारे श्रीराम ने बिल्व पत्रों से भगवान शिव की पूजा की थी अतः बिल्वाम्रक तीर्थ है। पास ही कुब्जा नदी का पवित्र संगम है।

५३. **रामटेक** – टेक अर्थात् प्रतिज्ञा। श्रीराम ने यहां राक्षसों के वध की प्रतिज्ञा की थी। दूसरा अर्थ है टिकना। अर्थात् श्रीराम यहां कुछ काल के लिए टिके थे। दोनों अर्थों में श्रीराम का प्रवास सिद्ध होता है। पहले इस पर्वत का नाम रामगिरि था।

५४. **सुतीक्ष्ण आश्रम, सप्तश्रृंग** – सुतीक्ष्ण मुनि के कई आश्रम मिले हैं किन्तु लगता है कि श्रीराम की सुतीक्ष्ण मुनि से यहीं भेंट हुई थी। श्रीराम १० वर्ष दण्डक वन में घूमकर पुनः इसी आश्रम में आये थे।

५५. **मार्कण्डेय आश्रम, दरबार** – सोनभद्र तथा महानदी के पवित्र संगम पर श्रीराम ने दशरथ जी का श्राद्ध किया था। अब भी सोनभद्र के किनारे प्राचीन बस्ती के अवशेष नदी में मिलते हैं।

५६. **राम मन्दिर, तालाबान्धवगढ़** – राष्ट्रीय उद्यान में एक पहाड़ी पर श्रीराम का प्राचीन मन्दिर स्थित है। यहाँ लक्ष्मण शैया, भगवान वराह, कच्छपावतार, मत्स्यावतार, हनुमान जी आदि अनेक मन्दिर है। श्रीराम दण्डकारण्य भ्रमण करते हुए यहाँ आये थे।

५७. **दशरथ घाट, विजौरी** – मानपुर से १४ किलोमीटर दूर जंगल में सोनभद्र

तथा जुहिला नदियों का पवित्र संगम है। यहाँ भी श्रीराम ने दशरथ जी का श्राद्ध किया था। वनवासी अब भी श्राद्ध करने यहाँ आते हैं।

५८. **सीतामढ़ी, हरचौका** – जनकपुर से २५ कि०मी० दूर उत्तर–पश्चिम दिशा में मबइ नदी के किनारे सीतामढ़ी है। यहाँ के मन्दिर अब ध्वस्त हो रहे हैं। सीता माँ ने यहाँ भोजन किया था।

५६. **सीतामढ़ी, राया** – एक सीधी पंक्ति में यह दूसरी सीतामढ़ी है। जनकपुर से १६ कि०मी० दूर पूर्व दिशा में राया नदी के किनारे पहाड़ी पर एक तल घर में भगवान शिव का प्राचीन विग्रह स्थापित है। वनवास काल में श्री सीता-राम जी ने यहाँ रात्रि विश्राम किया था।

६०. **सीतामढ़ी, छतोड़ा** – जनकपुर से ४० कि०मी० पूर्व दिशा में छतोड़ा के पास नेऊर नदी के किनारे श्री सीता रामजी ने भोजन व विश्राम किया था। अब भी वनवासी लोग सीता माँ से मन्नत माँगने आते हैं।

६१. **चन्दन मिट्टी/राम मन्दिर** – श्री राम लक्ष्मण ने सरगुजा में उदयपुर के पास मिट्टी से अपनी जटाएं ठीक की थी। यहां प्राचीन राम मंदिर तथा सीता गुफा है। कठिन चढ़ाई के बाद एक गुफा से बहुत चिकनी मिट्टी निकलती हैं। यही चन्दन मिट्टी कही जाती है।

६२. **विश्रामपुर** – अम्बिकापुर का प्राचीन नाम विश्रामपुर रहा है। माना जाता है कि श्री सीताराम जी यहाँ वर्षों रहे हैं। पूरे क्षेत्र में श्रीराम वनवास की अनेक लोक कथाएँ इस क्षेत्र से संबंधित मिलती है। तो भी कोई एक विशेष स्थान चिन्हित नहीं किया जा सका।

६३. **लक्ष्मण पंजा, कुनकुरी** – कुनकुरी से १८ कि०मी० दूर रिंगा घाट गाँव के पास लक्ष्मण जी ने वराह रूप में विचर रहे राक्षस का संहार किया था।

६४. **शिव मंदिर, बगीचा** – सीता मां ने वनवासियों को शीत ज्वर से बचाने के लिए तुलसी के पौधे लगाये थे। तब तुलसी का बगीचा लग गया और यह क्षेत्र बगीचा के नाम से प्रसिद्ध हो गया। बगीचा के पास पहाड़ी की तलहटी पर एक नाले के पास भगवान शिव का एक छोटा सा मंदिर है। श्री राम ने यहां शिव पूजा की थी।

६५. **राम रेखा धाम** – छोटा नागपुर के पास सिमडेगा से २०–२५ कि०मी० उत्तर पश्चिम के घने जंगलों में श्रीराम ने अपने बाण से कुछ रेखाएं खींची थी। यहां श्रीराम तथा सीता रसोई भी है। यह गुमला जिला में है।

६६. **राम मंदिर जसपुर** – सीता मां ने यहां वनवासी महिलाओं को बांस की टोकरी बनाना सिखाया था।

६७. **राम झरना** – रायगढ़ से २१ कि०मी० दूर भूपदेवपुर स्टेशन के पास जंगल में राम झरना है। तीनों ने यहां स्नान किया था। एक चमत्कार है कि झरने का पानी किसी भी मौसम में घटता बढ़ता नहीं।

६८. **राम टेकड़ी** – रतनपुर शहर में पहाड़ी पर श्रीराम ने निवास किया था। पहाड़ी पर ऊंचे मंदिर में श्रीराम के पैर के अंगूठे से गंगाजी प्रवाहित हो रही है।

६९. **शिबरी नारायण** – मां शबरी शबर जाति की थी। यहां मां शबरी का जन्म स्थान है। शबर परिवार नारायण भक्त था। श्रीराम इन्हीं संतों से मिलने आये थे।

७०. **लक्ष्मणेश्वर मंदिर** – शिबरी नारायण से ४ कि०मी० दूर खरोद गांव में भगवान शिव के इस प्राचीन मंदिर की स्थापना लक्ष्मणजी ने की थी।

७१. **विश्राम वट** – शिबरी नारायण मंदिर से २ कि०मी० दूर महानदी के पार एक प्राचीन वट वृक्ष को विश्राम वट कहते हैं। तीनों ने यहां विश्राम किया था।

७२. **वाल्मीकि आश्रम** – महर्षि वाल्मीकि के अनेक आश्रम मिले हैं। यह आश्रम रायपुर जिला की महासमुन्द तहसील में तुरतुरिया नामक स्थान के पास है।

७३. **राम दिवाला** – प्राचीन ग्रंथों में वर्णित शोणित पुर, श्रीपुर, शिवपुर नामों की यात्रा करता हुआ अब सिरपुर के नाम से प्रसिद्ध हैं। यहां आठवीं सदी के बने पुरानी ईंटों के राम दिवाला तथा लक्ष्मण दिवाला हैं। श्रीराम वनवास काल में यहां आये थे।

७४. **बागेश्वर मंदिर** – रायपुर से ४६ कि०मी० पूर्व दिशा में आरंग में एक प्राचीन शिव मंदिर है। महानदी के किनारे स्थित इस मंदिर की स्थापना भगवान श्रीराम ने वनवास काल में की थी।

७५. **शिव मंदिर फिंगेश्वर** – यहां श्रीराम ने शिव मंदिर की स्थापना की थी।

७६. **सरगी नाला, फिंगेश्वर** – सरगी शृंगी का अपभ्रंश है। लोक मान्यता के अनुसार इस नाले में श्रीराम ने अपने हथियार धोये थे।

७७. **माण्डव्य आश्रम, फिंगेश्वर** – राजीम फिंगेश्वर मार्ग पर सरगी नाले के किनारे प्राचीन माण्डव्य आश्रम में श्रीराम ऋषि दर्शन के लिए आये थे।

७८. **कुलेश्वरनाथ तथा राजीव लोचन** – रायपुर के दक्षिण दिशा में ४५ कि०मी० राजीम नामक शहर में सीता मां द्वारा स्थापित भगवान कुलेश्वरनाथ का मंदिर है। श्रीराम ने भी यहां विष्णु पूजा की थी।

७९. **शृंगी आश्रम** – यहां श्रीराम शृंगी ऋषि आश्रम में आये थे। सिहावा में एक प्राचीन मंदिर है। यहीं एक छोटे से कुण्ड से महानदी का उदगम स्रोत है।

८०. **ऋषि मंडल** – यह पूरा क्षेत्र ऋषि मण्डल रहा है। लोमश (राजीम) वाल्मीकि (तुरतुरिया) माण्डव्य (फिंगेश्वर) शृंगी (सिहावा) मुचकुंद (मैचका), शरभंग (दलदली), लोमश तथा शरभंग (डोंगरी) अंगीरा (घटुला), अगस्त्य (हर्दीभाटा/खारूगढ़) पुलस्त्य (दुधावा), पर्क/कंक (कांकेर डोगरी)। यदि नगरी/सिहावा को केन्द्र मानें तो ये सभी आश्रम २५ कि०मी० के घेरे में आते हैं।

८१. **वाल्मीकि आश्रम, सीता अभ्यारण्य** – सिहावा से दक्षिण दिशा में सीता नदी को चित्रोत्पला नदी कहते हैं। यहीं वाल्मीकि ऋषि का एक प्राचीन आश्रम है। वनवास काल में श्रीराम यहाँ आये थे।

८२. **रूद्रेश्वर, धमतरी** – धमतरी से ५ कि०मी० दूर दक्षिण दिशा में महानदी के किनारे भगवान शिव का प्राचीन मन्दिर है। महानदी के किनारे–किनारे जाते समय श्रीराम यहीं से गये थे।

८३. **राम-लक्ष्मण मन्दिर, विश्रामपुर** – धमतरी से १५ कि०मी० दूर दक्षिण दिशा में महानदी के किनारे श्रीराम लक्ष्मण का एक निर्माणधीन मंदिर है। श्रीराम, लक्ष्मण जी एक रात यहाँ ठहरे थे।

८४. **विष्णु मंदिर** – कांकेर से ११ कि०मी० दूर उत्तर दिशा में महानदी के किनारे रामपुर जुनवानी में राम–लक्ष्मण मंदिर है। किन्तु भीतर भगवान विष्णु की सुन्दर चतुर्भुजी मूर्ति है।

८५. **शिव मंदिर कांकेर** – यहां जोगी गुफा, रामनाथ मंदिर तथा गडिया मंदिर विशेष महत्व के हैं। यहां की जोगी गुफा में श्रीराम कंक ऋषि से मिलने आये थे। भण्डारीपारा में श्रीराम ने रामनाथ महादेव मंदिर की स्थापना की थी।

८६. **शिव मंदिर, कांकेर** – कांकेर में कंक ऋषि से मिलने के पश्चात् श्रीराम ने यहाँ शिव पूजा की थी।

८७. **केशकाल घाटी** – कांकेर से १५–२० कि०मी० आगे दुर्गम घाटी के ऊपर जंगल में बहुत से विशाल शिवलिंग हैं तथा सरोवरों का निर्माण किया गया है। श्रीराम वनवास काल में यहां आये थे।

८८. **राकस हाड़ा** – श्रीराम ने यहाँ राक्षसों का भयंकर विनाश किया था। एक छोटी सी पहाड़ी पर राक्षसों की अस्थियां पत्थरों के रूप में अब भी मिलती है। उन्हें जलाने पर हड्डियों जैसी गन्ध आती है।

८९. **रक्शा डोंगरी** – राक्षसों से युद्ध में श्रीराम ने सीताजी तथा लक्ष्मणजी को सुरक्षा की दृष्टि से इन गुफाओं में भेज दिया था। नारायणपुर से ११ कि०मी० दूर श्रीराम द्वारा मारे गये राक्षसों की हड्डियों का ढेर है। राकस हाडा का

अर्थ हैं–राक्षस की हड्डियां।

६०. **शिव मंदिर तोड़मा** – तोड़मा के घोर जंगल में श्रीराम द्वारा स्थापित शिव मंदिर है। यह स्थान छोटे डोंगर से दक्षिण पूर्व दिशा में लगभग ३५ कि०मी० दूर है।

६१. **शिव मंदिर चित्रकोट** – इन्द्रावती नदी के बहुत ही मनमोहक जल प्रपात के पास एक गुफा में सीताजी तथा रामजी ने लीला की थी। श्रीराम ने यहां शिवलिंग की स्थापना की थी।

६२. **शिव मंदिर, तीर्थ गढ़** – जगदलपुर से २५ कि०मी० दूर कांगेर नदी के किनारे श्री सीता राम जी की लीला तथा शिव पूजा की कथा प्रसिद्ध है।

६३. **कोटि महेश्वर** – कोटि महेश्वर का अपभ्रंश है कोटूमसर। जगदलपुर से ४० कि०मी० दूर दक्षिण दिशा में राष्ट्रीय उद्यान में एक अति सुन्दर गुफा है। यहाँ भगवान शिव के अनेकानेक लिंग प्रकृति ने निर्मित किये हैं। श्रीराम के वनवास काल में यहाँ आने की लोक कथा प्रचलित है।

६४. **शिव मन्दिर, मल्कानगिरी** – मल्कानगिरी माल्यवंत गिरी का अपभ्रंश है। उड़ीसा के आदिवासियों के अनुसार वास्तविक किष्किन्धा यहीं है। यहाँ श्रीराम ने भगवान शिव की पूजा की थी।

६५. **बालीमेला, मल्कानगिरी** – मल्कागिरी से २५ कि.मी. दक्षिण पूर्व में बाली मेला नामक पहाड़ी व बस्ती है। लोक विश्वास के अनुसार यहाँ श्रीराम ने बाली को मारा था।

६६. **अम्माकुंड मल्कागिरी** – बाली मेला और गोविन्द पल्ली मार्ग पर खोदरपुर नामक गांव से ४ कि.मी. दूर पहाड़ी पर प्राकृतिक कुण्ड है। यहाँ माँ स्नान करती थी। सीता माँ द्वारा पालित मछलियाँ आज भी यहाँ मिलती है।

६७. **सीताकुण्ड, मल्कानगिरी** – अम्मा कुण्ड से १५ कि.मी. आगे घाटी में सीता कुण्ड स्थित है। यहां सीता मां की तलवार 'ठकुराइन की तलवार' के नाम से आज भी पूजी जाती है। यहां की वनवासी महिलाएं आज भी सीता माँ का श्राप स्वीकारते हुए केश विहीन तथा निर्वस्त्र रहती हैं।

६८. **गुप्तेश्वर, रामगिरि** – जगदलपुर से ५० कि.मी. पूर्व दिशा में घनघोर जंगल में भगवान शिव एक अंधेरी गुफा में शयन कर रहे हैं। उड़ीसा, मध्य प्रदेश तथा आन्ध्र प्रदेश के हजारों वनवासी दर्शनार्थ आते हैं। निकट ही रामगिरि पर्वत पर श्रीराम के आने का चिन्ह माना जाता है।

६९. **रामारम चिट्टमिट्टिन मंदिर** – श्रीराम ने यहां भू देवी (धरती मां) की पूजा की थी। पास ही एक पहाड़ी पर श्रीराम के पदचिन्ह बने हैं।

१००. **शिव मंदिर इंजरम** – कोंटा नगर से ८ कि०मी० उत्तर में शबरी नदी के किनारे इंजरम गांव के पास कुछ वर्षों से एक शिव मंदिर भूमि से स्वतः उभर रहा है। यहां श्रीराम ने शिव पूजा की थी।

१०१. **पर्णकुटी** – भद्राचलम में ३५ कि०मी० पश्चिम दिशा में गोदावरी के किनारे पर्णकुटी है। श्रीराम ने यहां कुछ दिन निवास किया था।

१०२. **श्रीराम मन्दिर, इलेन्दुकुंटा** – श्रीराम ने जिमीकुंटा, मंडल में इलेन्दुकुंटा के फलों से दशरथ जी का श्राद्ध किया था। आज भी लोग नया कार्य आरम्भ करने तथा पूर्वजों का श्राद्ध करने यहां आते हैं।

१०३. **स्कन्द आश्रम, कंदा कुर्ति** – निजामाबाद से ३० कि.मी. दूर गोदावरी, माजरा तथा हल्दी होल के पवित्र संगम पर मां पार्वती का मन्दिर ही स्कन्द मन्दिर कहा जाता है। यहां श्रीराम वनवास से संबंधित सिन्दूर गांव के जमींदार की कथा प्रचलित है। यह गांव राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ के आद्य सरसंघचालक डॉ० केशव राव, बलीराम हेडगेवार का पूर्व गांव रहा है।

१०४. **सीता मन्दिर, राले गांव** – राले गांव में सीता मन्दिर बना है। सीताजी के श्राप से अभी भी इस गांव में गेहूं पैदा नहीं होता। वनवास काल में श्री सीता रामजी से संबंधित कई कथाएं प्रचलित है।

१०५. **शरभंग आश्रम** – यवतमाल जिले में नांदेड़ की सीमा के निकट उनकेश्वर नामक स्थल पर शरभंग ऋषि का आश्रम है। यहां श्रीराम लक्ष्मण तथा सीताजी आये थे। श्रीराम ने ऋषि के कुष्ठ को शांत करने के लिए अग्निबाण से गर्म जल का स्रोत बनाया था जो आज भी निरन्तर बह रहा है।

१०६. **जमदग्नि आश्रम** – नांदेड़ जिले में माहुर नामक स्थान से ६ कि०मी० दूर पांच पर्वत शिखरों पर जमदग्नि, अनसूया, अत्रि, दत्तात्रेय आदि के ५ मंदिर हैं। पास ही सर्वतीर्थ, उपाझरा कुण्ड, अम्ब कुण्ड, मातृ तीर्थ, गणेश मंदिर तथा रेणुका मंदिर है।

१०७. **पंचाप्सर** – श्रीराम को पंचाप्सर सरोवर में संगीत की ध्वनि सुनायी दी थी। यहां मण्डकर्णी ऋषि ५ अप्सराओं के साथ जल में रहते थे। बुलढाणा जिले में लोणार में स्थित यह विश्व का अद्भुत स्थल है सीता नहानी, राम (गया) कुण्ड, पांच अप्सराओं के मंदिर सभी की कहानी श्रीराम वनवास से जुड़ी है।

१०८. **रामेश्वर-सिंदखेड राजा** – बुलढाणा जिले के सिंदखेड राजा में एक अत्यन्त प्राचीन शिव मंदिर है। इसकी स्थापना श्रीराम ने की थी। पास ही जंगल में सीता नहानी है।

